in the

# धूप का टुकड़ा

अमृता प्रीतम

अनुवादक देविन्दर

मूल्य रु 30 00



प्रथम संस्करण 1966
द्वितीय संस्करण 1982

प्रकाशक राजकमल प्रकाशन प्राइवेट लिमिटेड
8 नेताजी सुभाष मार्ग नयी दिल्ली-110002

मुद्रक रुचिका प्रिंटर्स द्वारा गौतम आर्ट प्रेस
नवीन शाहदरा, दिल्ली 110032

आवरण इमरोज

DHOOP KA TUKARAA
Poems *by* Amrita Pritam

# भूमिका

अमृता प्रीतम की कविताओं में रमना, हृदय में कसकती व्यथा का घाव लेकर, प्रेम और सौंदर्य की धूपछांह वीथी में विचरने के समान है, जहां वियोग तथा अतृप्ति के तीखे, नुकीले कांटे भावना के सुकुमार चरणों को प्रेम के चंचल निर्मम स्वभाव के कारण, क्षत विक्षत करते रहते हैं। ऐसी गहरी, दर्द में डूबी, प्राणिक संवेदनाओं के गीत कम ही देखने को मिलते हैं। यौवन की गोपन आकांक्षा धरती की रज पर उतरना चाहती है और उसका प्रत्येक क्षण, जाने नियति के किस विधान से, चिनगारी बनकर, अबोध हृदय में उगे प्रणय तिनकों के स्वप्न नीड को राख कर देता है। जिस प्रकार कोयल और चातक प्रेम के पक्षी हैं, उसी प्रकार अमृताजी भी मुख्यत प्रणय तथा राग भावना की अनन्य गायिका हैं जिन्हें ग्रीक कवयित्री सफो की तरह प्रबल अतृप्त यौवन-आवेग नये-नये प्रणय संवेदनों में झकझोरता रहता है। वह प्रेम के वसन्त की दूत हैं और इस पृथ्वी पर जहां भी जाती हैं प्रेम की कभी न बुझनेवाली आग और सौंदर्य की स्वप्न-स्पर्श लपटें बरसाती जाती हैं। भाव स्वप्नों की सूक्ष्म काया में उनकी कविता मानवीय प्रणय वेदना का दुःसह भार तथा जीवन यथार्थ की अदम्य पुकार सँभाले हुए युग कदम तथा कटु अनुभूतियों के कंकड पत्थरों पर चलते, ठोकर खाते, जैसे, सौंदर्यचेतना में नये अधखुले क्षितिजों में मुक्त प्राण उडती हुई आगे बढती रहती है। उनके छोटे-छोटे तीव्र संवेदना भरे चरण नावक के तीरों की तरह मर्म में गम्भीर घाव करते हैं। आज के कवि-समीक्षकों के शब्दों में उन्होंने छककर क्षण को भोगा एवं जीवन को जिया है और उसका अपरिहार्य व्यथा रस अपनी कविता की अंजुलि में भर भरकर पिया है। अमृताजी धरती के जीवन के गीत भी गाती हैं। वह युग संघर्ष के प्रति प्रबुद्ध होने के कारण प्रगतिशील भावधारा से प्रेरित हैं। किन्तु प्रेम के प्रति एकाग्र समर्पण ही उनकी जीवन साधना तथा आत्म विकास का एकान्त पथ है।

शिल्प की दृष्टि से अमृताजी आधुनिक कला-बोध की कवयित्री हैं। उनके बिम्ब तथा प्रतीक उनके अत्यन्त निजी तथा अत्यन्त मौलिक हैं। उनकी भाव प्रक्रिया इतनी काव्यमयी होती है कि उनकी छन्द मुक्त पंक्तियां भी पढते ही कण्ठस्थ हो जाती हैं, जो गुण हिन्दी की नयी कविता से एकदम लुप्त होता जा रहा है। अमृताजी की बाह्य आकृति जितनी आकर्षक है अपने भीतर वह अपनी सूक्ष्म काव्य-काया में भी उतनी ही मनोरम है, ऐसा पक्षपात विधाता के यहां कम ही देखने को मिलता है।

उनकी कला-दृष्टि जिस वस्तु या दृश्य को भी स्पर्श करती है उसे गहरी काव्य-संवेदना की प्रक्रिया एवं उपकरणों में परिणत कर देती है। उनके लिए

संसार की समस्त वस्तुएं भावना के ढाँचे में ढली हैं। वह आकाशीय व्यापारों को भी घरेलू वातावरण में बाँधकर उन्हें हृदय के निकट ले आती हैं। धूप का छोटा सा टुकड़ा भी रहस्य में नहाये हुए बच्चे की गरम साँस बनकर उनकी हथेली थाम लेता है। आज के बौद्धिक काव्य तथा अमूर्त रचना के युग में ऐसी मूर्तामूर्त भावना गंधी शुद्ध कविता अन्यत्र देखने को नहीं मिलती है। प्रेम की तन्मय अनुभूति तथा सौंदर्य के पुलक स्पर्श से छूकर वे वर्तमान यन्त्र-युग के कुरूप उपादानों को भी काव्य की गरिमा तथा सम्मोहन प्रदान कर देती हैं। वैसे तो इस संग्रह की 75 प्रतिशत पंक्तियाँ उद्धृत करने योग्य हैं किन्तु मैं थोड़े से अवतरणों को यहाँ देकर अपने कथन का समर्थन करूँगा। स्मृति की प्रखर अनुभूति का एक चित्र है—

मैं दिल के कोने में बैठी हूँ
तुम्हारी याद इस तरह आयी
जैसे गीली लकड़ी में से
गाढ़ा कड़ुवा धुआँ उठे

कई कोयलों की तरह बिखरे हुए
कुछ बुझ गये कुछ बुझने से रह गये।

दैनन्दिन के सजीव गृहस्थी के व्यापारों के माध्यम से कैसी अकथनीय व्यथा की अभिव्यक्ति की गयी है। रोजी शीर्षक कविता की कुछ पंक्तियाँ हैं—

चाँद की चिमनी में से
सफेद गाढ़ा धुआँ उठता है —
सपने जैसे कई भट्टियाँ हैं
हर भट्टी में आग झोंकता हुआ
मेरा इश्क मजदूरी करता है।
मेरा मिलना ऐसा होता है
जैसे कोई हथेली पर
एक वक्त की रोजी रख दे।

युग के छोटे मोटे व्यापारों के भीतर से हृदय की कैसी टीस झलकती है। और भी देखिए—

रात कुड़ी ने दावत दी
सितारों के चावल फटक कर
यह देग किसने चढ़ा दी।

कैसी घरेलू तथा साथ ही कैसी नवीन और मौलिक कल्पना है। इसी प्रकार के इनके फुलके शब्दों में इस प्रणय व्यथा की चितेरी ने अनेक हृदयस्पर्शी चित्र अंकित किये हैं—

चाँद ने रात के बालों में
जैसे फूल टाँक दिया।

नींद के होठों से जैसे
सपने की महक आती है।

आज तारो ने फिर कहा
उम्र के महल मे अब भी
हुस्न के दीये जल रहे है
तू नही आया।

अथवा

जिसने अँधेरे के अलावा कभी कुछ नही बुना
वह मुहब्बत आज किरणें बुनकर दे गयी।

ऐसी अनेक कवित्वमयी मर्मस्पर्शिनी पक्तिया इन कविताओं मे बिखरी पड़ी हैं जो या तो प्रेम व्यथा मे कराहती है या भाव सौदर्य से रोमाचित सी लगती हैं। कवयित्री के ही शब्दो मे—

उम्र के कागज पर
तेरे इश्क ने अँगूठा लगाया
हिसाब कौन चुकायेगा

अमृताजी की यथार्थ-बोध से प्रेरित कविताएँ भी उनकी प्रणय गीतियो की तरह ही सशक्त तथा हृदय को छूनेवाली होती हैं—

लाश को एक लाश की भूख होती है
लाश की कोख बाझ नही होती।
और मेरी लाश की छाती से
दूध की एक बूद टपक पडती है।

अथवा

दुनिया की रोशनी से
सदिया शिक्वा करती है
इस मुहब्बत के मौसम मे
तुमने नफरत को कैसे बो दिया।

अथवा

अन्नदाता।
मेरी जबान और इन्कार ?
यह कैसे हो सकता है
हा, प्यार
यह तेरे मतलब की शै नही।

अथवा

अब मैं शायद सारी उम्र
जिस्मो के कीचड मे हाथ डाल
ढूढूगा इसी इश्क को
वर्जित-अवर्जित महक को
ढूढूगा इसी गध को।

अथवा

अस्पताल के दरवाजे पर
हक सच, ईमान और कदरें
जाने कितने ही लफ्ज बीमार पडे हैं।

युग जीवन के यथार्थ का इससे सच्चा तथा ममव्यथापूण चित्रण और क्या हो सकता है ! वास्तव म अमताजी की कविता के लिए भूमिका की आवश्यकता नही है। उनके काव्य चरण अनेक भावनाओ तथा यथाथ की भूमिकाएँ पार करते हुए अपनी ही अनुभूतिजनित अतिशयता, आवेग तथा गहराई म हृदय मे स्वत अंकित हो जाते है। वह कहती हैं—

मेरे इश्क के जख्म
तेरी याद ने सिये थे
आज मैंने टाके खोलकर
वह धागा तुझे लौटा दिया
मेरे इश्क की पाक किताब
कितनी ददनाक है,
आज मैंने इतजार का सफा
इसमे फाड लिया।

प्रेम व्यथा की इतनी खुली, मार्मिक तथा सरल अभिव्यक्ति है कि अमृताजी से उन्ही के शब्दो मे पूछने को जी करता है कि—

अप्सरा ओ अप्सरा,
हुस्न कैसा खेल है
कि इश्क जीत नही पाता !

इसम सन्देह नही कि अमतानी की कविता के अनुवाद स हिन्दी काव्य भाव धनी, स्वप्न सस्कृत तथा शिल्प समद्ध बनेगा। इसम आये हुए पजाबी के अनेक सरल काव्यमय शब्द हिन्दी के शब्दचित्र भण्डार की पूर्ति करेंगे। निस्सन्देह इस हिन्दी अनुवाद स उनकी मौलिक पजाबी भाषा की कृति मे कही अधिक मिठास है। इन कविताओ मे यह सहज ही प्रमाणित हो जाता है कि अमताजी का स्थान पजाबी ही मे नही समस्त भारतीय भाषाओ म भी प्रथम श्रेणी के योग्य है। इस सग्रह स हिन्दी के नये कवियो को विशेष रूप से प्रेरणा मिलेगी जो आज अपने हृदय की सहज भाव ग्राहिणा अमूल्य दष्टि को गँवाकर कोरी बौद्धिकता क नीरस नि सार मरु म दिग्भ्रान्त भटक रहे हैं। जिस गहरी भाव-सवेदना, सामाजिक यथाथ तथा युगमानव की व्यथा का सच्चा चित्रण अमताजी ने अपनी नारी हृदय की जादू तूली से इन कविताओ म किया है वे उनकी कृति को एक अत्यन्त उच्च तथा व्यापक स्तर पर उठा देती है। मैं इन कविताओ के आमुख के रूप मे दो शब्द लिखकर चरितार्थता का अनुभव करता हू।

इलाहाबाद — सुमित्रानन्दन पन्त
11 5 66

# क्रम

## खण्ड—1

## खण्ड—2



## खण्ड—3

फेर तैनू याद कीता
अग्ग नू घुम्मिआ असां
इश्क पियाला ज़हर दा
इक घुट्ट फिर मंगिआ असां

# धुप्प दा टोटा

मैनू उह वेला याद ए
जद इक टोटा धुप्प दा
सूरज दी उंगल पकड़ के
'हेरे दा मेला वेखदा
भीड़ा दे विच्च गुआचिआ

सोचदी हा—सहिम दा ते—
सुज दा वी साक हुंदा ए
मैं जु इसदी कुछ नही
पर इस गुआचे बाल ने
इक हत्थ मेरा फड़ लिआ

तू किते लभदा नही
हत्थ नू छोहदा पिआ
निक्का ते तत्ता इक साह
ना हत्थ दे नाल परचदा
ना हत्थ दा खादा वसाह

'हेरा किते मुक्दा नही
मेले दे रौले विच्च वी
है इक आलम चुप्प दा
ते याद तेरी इस तरहा
जिओं इक टोटा धुप्प दा

# धूप का टुकडा

मुझे वह समय याद है
जब धूप का एक टुकडा
सूरज की उँगली थामकर
अँधेरे का मेला देखता
उस भीड में खो गया

सोचती हूँ  सहम का
और सूनेपन का एक नाता है
मैं इसकी कुछ नहीं लगती
पर इस खोये बच्चे ने
मेरा हाथ थाम लिया

तुम कहीं नहीं मिलते
हाथ को छू रहा है—
एक नन्हा सा गम साँस
न हाथ से बहलता है,
न हाथ को छोडता है

अँधेरे का कोई पार नहीं
मेले के शोर में भी
एक खामोशी का आलम है
और तुम्हारी याद इस तरह
जैसे धूप का एक टुकडा

# याद

सूरज ने कुझ घाबर के अज
चानण दी इक बारी खोहली
बद्दल दी इक बारी भीडी
उतर गिआ हेरे दी पौडी

अबर दे भरवट्टिआ उत्ते
पता नही क्या मुढका आइआ
तारे, सारे बीडे खोहले
गला चन्न दा कुडता लाहिआ

बैठी हा मैं दिल दी गुटठे
याद तेरी अज ईकण आई
जीकण गिल्ली लक्कड विच्चा
गाढा कौडा धूआ उटठे

नाल सक्के सोचा आईआं,
जीकण सुक्की लक्कड भरदी
लाल किरमची अग्ग दे हउके
दोवें लक्कडा हुणे बुझाईआ

वरहे् जिसतरां कोले खिन्डे
कुझ बुज्झे, कुझ बुज्झणो रह गए
हत्थ समे दा साभण लग्गा
पोट्या उत्ते छाले पै गए

इक तेरे दे हत्था छुट्टी
जिंद वाहडनी टुट्ट गई है
तवारीख अज चौंके विच्चो
भुक्खी भाणी उट्ठ गई है

# याद

आज सूरज ने कुछ घबरा कर
रौशनी की एक खिडकी खोली
बादल की एक खिडकी बन्द की
और अँधेरे की सीढ़ियाँ उतर गया

आसमान की भवों पर
जाने क्या पसीना आ गया
सितारों के बटन खोलकर
उसने चाँद का कुर्ता उतार दिया

मैं दिल के एक कोने में बैठी हूँ
तुम्हारी याद इस तरह आयी
जैसे गीली लकडी में से
गाढ़ा कड़वा धुआँ उठे

साथ हजारों ख्याल आये
जैसे सूखी लकडी
सुर्ख आग की आह भरे
दोनों लकडियाँ अभी बुझायी हैं

वर्ष कोयलों की तरह बिखरे हुए
कुछ बुझ गये, कुछ बुझने से रह गये
वक्त का हाथ जब समेटने लगा
पोरों पर छाले पड गये

तेरे इश्क के हाथ से छूट गयी
और जिन्दगी की हँडिया टूट गयी
इतिहास का मेहमान
चौके से भूखा उठ गया

# रोजी

नीले अंबर दी इक गुटठे

रात मिल्ल दा घुग्गू वज्जे
चन्द्रमा दी चिमनी विच्चो
चिट्टा गाडा धूआं उटठे

सुपने जीवण कई भट्ठीआं
हर इक भट्ठी अग्ग झावदा
मेरा इश्क मजूरी करदा

मेल तेरा कुझ ईंधण मिलदा
जीकण कोई तलीआं उत्ते
इक डग दी रोज़ी धरदा

जिहड़ी सक्खणी हाडी भरदा
रिन्ह पका के अन्न परस के
उहीओ हाडी मूधी धरदा

रहिंदी अग्ग 'ते हत्थ सेकदा
घडीए मासे निस्सल हूंदा
शुकर शुकर अल्ला दा करदा

रात मिल्ल दा घुग्गू वज्जे
चन्द्रमा दी चिमनी विच्चा
धूआं निकले इसे आस ते

जोई कमाणा सोई खाणा
ना कोई किणका कल दा बचिआ
ना कोई भोरा भलक वासते

# रोजी

नीले आसमान के कोने में

रात मिल का साइरन बोलता है
चांद की चिमनी में से
सफेद गाढ़ा धुआं उठता है

सपने जैसे कई भट्ठियां हैं
हर भट्ठी में आग झोंकता हुआ
मेरा इश्क मजदूरी करता है

तेरा मिलना ऐसे होता है
जैसे कोई हथेली पर
एक वक्त की रोजी रख दे

जो खाली हँडिया भरती है
रांध-पका कर अन्न परस कर
वही हांडी उलटी रखता है

बची आंच पर हाथ सेंकता है
घड़ी पहर को सुस्ता लेता है
और खुदा का शुक्र मनाता है

रात मिल का साइरन बोलता है
चांद की चिमनी में से
धुआं इस उम्मीद पर निकलता है

जो कमाता है वही खाता है
न कोई टुकड़ा कल का बचा है
न कोई टुकड़ा कल के लिए है

# मैं

अबर जदो वी रात दा
ते चानण दा रिशता गढदे
तारे बधाईआं वडदे
क्यों सोचदी हां मैं जे क्दी
मैं, जु तेरी कुझ नही लगदी

जिस रात दे होठा ने कदे
सुपने दा मत्था चुम्मिआ
सोचा दे पैरी छणक्दी
इक झाजर जही उस रात दी

इक बिजली जदो असमान 'त
बद्दला दे वरके फोलदी
मेरी कहाणी भटकदी
आद ढूडदी, अ'त ढूडदी

है खडक पदी कोई तेर
दिल दी इक बारी जदो
मैं सोचदी हां केहो जही
जुरअत है मेर सवाल दी !

तलीआं दे उत्ते इश्क दी
मैंहदी दा कुझ दावा नही
हिजर दा इक रग है
ते इक खुशबू है तेरे जिकर दी

मैं, जु तेरी कुझ नही लगदी

# मैं

आसमान जब भी रात का
और रौशनी का रिश्ता जोडते हैं
सितारे मुबारकबाद देते हैं
मैं सोचती हूँ, अगर कही
मैं, जो तेरी कुछ नही लगती

जिस रात के हाठो ने कभी
सपने का माथा चूमा था
सोच के पैरा मे उस रात से
इक पायल सी बज रही है

इक बिजली जब आसमान मे
बादलो के वर्क उलटती है
मेरी कहानी भटकती है
आदि ढूढती है, अन्त ढूँढती है

तरे दिल की एक खिडकी
जब कही बज उठती है
सोचती हूँ, मेरे सवाल की
यह कैसी जुर्रत है !

हथेलियो पर इश्क की
मेहदी का कोई दावा नही
हिज्र का एक रग है
और तेरे जिक्र की एक खुशबू

मैं, जो तेरी कुछ नही लगती

## मुलाकात

मेरा शहर जदो तू छोहिआ
अंबर आखे मुट्ठा भर वे
अज मैं तारे वारा

दिल दे पत्तण मेला जुडिआ
राता जिआ रेशम दीआ परीआं
आईआं बाह् कतारा

तेरा गीत जदा मैं छोहिआ
कागज उत्ते उँघड आईआ
केसर दीआ लकीरा

सूरज ने अज महदी घोली
तलीआ उत्ते रँगीआ गईआ
अज दोवें तकदीरा

## दावत

रात कुडी ने दावत दित्ती,
तारे जीकण चौल छडींदे
किसने देगा चाढीआ

किसने आदी चन्न सुराही
चानण घुट्ट शराब दा
ते अंबर अक्खां गाढीआ

धरती दा अज दिल पिआ धडके
मैं सुणिआ अज टाहणा द घर
फुल्ल प्राहुणे आए वे

# मुलाकात

मेरे शहर ने जब तेरे कदम छुए
सितारों की मुट्ठियाँ भरकर
आसमान ने निछावर कर दी

दिल के घाट पर मेला जुड़ा
ज्यों रातें रेशम की परियाँ
पाँत बाँधकर आयी

जब मैं तेरा गीत लिखने लगी
कागज़ के ऊपर उभर आयी
केसर की लकीरें

सूरज ने आज मेहदी घोली,
हथेलियों पर रँग गयी
हमारी दोनों तकदीरें

# दावत

रात-कुड़ी ने दावत दी
सितारों के चावल फटक कर
यह देग किसने चढ़ा दी

चाँद की सुराही कौन लाया
चाँदनी की शराब पीकर
आकाश की आँखें गहरा गयी

धरती का दिल धड़क रहा है
सुना है आज टहनियों के घर
फूल मेहमान हुए हैं

इस दे अगा की कुझ लिखिआ
हुण एहां तकदीरा कोला
केहड़ा पुच्छण जाए क

उमरा दे इस कागज उत्ते
इक्क तेरे अंगूठा लाइआ
कौण हिसाब चुकाएगा

विरासत ने इक नगमा लिखिआ
कहिंदे न कोई अज रात नूं
ओहीओ नगमा गाएगा

कलप वृछ दी छाँवें वहि क
कामधेन दा दुध पसमिआ
किसने भरीआ दोहणीआ

किहड़ा सुणे हवा द हउके
चन्न नी जिन्दे चलीए—सानू
सद्दण आईआ होणीआ

## आवाज

वरिहा दे पडे चीर के
तेरी आवाज़ आई है
ससी दे पैरा नू जिवें
किसे ने मरहम लाई है

अज किसे दे मोढिआ ता
इक हुमा लघिआ जिवें
चन्न ने अज रात दे
वाला च फुल्ल टुंगिआ जिवें

आगे क्या लिखा है
अब इन तकदीरों से
कौन पूछने जाये

उम्र के कागज पर
तेरे इश्क ने अँगूठा लगाया
हिसाब कौन चुकाएगा !

किसमत ने इक नगमा लिखा है
कहते हैं कोई आज रात
वही नगमा गायेगा

कल्प वृक्ष की छाँव में बैठकर
कामधेनु के छलके दूध से
किसने आज तक दोहनी भरी !

हवा की आहें कौन सुने,
चलूँ
तकदीर बुलाने आयी है

## आवाज

बरसों की राहें चीरकर
तेरी आवाज आयी है
सस्सी के पैरों को जैसे
किसी ने मरहम लगायी है

आज किसी के सर से
जैसे हुमा गुजर गया
चाँद ने रात के बालों में
जैसे फूल टाँक दिया

नीदर दे होठा चो जिवें
सुपने दी महिक आउंदी है
पहिली किरन जिओ रात दे
मत्थे नू सगण लाउंदी है

हर इक हरफ दे बदन 'चा
तेरी महिक अउदी रही
मुहब्बत दे पहिले गीत दी
पहिली सतर गउंदी रही

हसरत दे धागे जोड के
सालू असी उणदे रहे
बिरहा दी हिचकी विच्च वी
शहनाई नू सुणदे रहे

## तू नही आया

चेतर ने पासा मोडिआ
रगा दे मेले वास्ते
फुल्ला ने रेशम जोडिया
तू नही आया

होईआ दुपहिरा लम्बीआ
दाखा नू लाली छोह गयी
दाती ने कणका चुम्मीआ
तू नही आया

बद्दला दी दुनीआ छा गयी
धरती ने बुक्का जोड के
अम्बर दी रहिमत पी लई
तू नही आया

नींद के हाथों से जैसे
सपने की महक आती है
पहली किरण जैसे रात की
मांग में सिन्दूर भरती है

हर इक हरफ के बदन से
तेरी महक आती रही
मुहब्बत के पहले गीत की
पहली सतर गाती रही

हसरत के धागे जोड़कर
हम ओढ़नी बुनते रहे
बिरहा की हिचकी में भी हम
शहनाई को सुनते रहे

## तू नहीं आया

चैत ने करवट ली,
रगों के मेले के लिए
फूलों ने रेशम बटोरा
तू नहीं आया

दोपहरें लम्बी हो गयीं
दाखों को लाली छू गयी
दरांती ने गेहूँ की बालियाँ चूम लीं
तू नहीं आया

बादलों की दुनिया छा गयी
धरती ने दोनों हाथ बढ़ाकर
आसमान की रहमत पी ली
तू नहीं आया

रुकखा ने जादू कर लिआ
जंगल नू छोहदी पौण दे
होठा 'च शहद भर गिआ
तू नही आया

रता ने जादू छोहणीआ
चन्ना ने पाईआ आण वे
राता दे मत्थे दौणीआ
तू नही आया

अज फेर तारे कह गये
उमरा दे महिली अजे वी
हुसना दे दीवे बल रहे
तू नही आया

किरणा दा झुरमट आखदा
राता दी गूढी नीद चो
हाले वी चानण जागदा
तू नही आया

## गल्ला

आ सज्जण अज गल्ला करीए

तेरे दिल दे बागा अन्दर
हरी चाह दी पत्ती वागू
जिहडी गल्ल जदा की उग्गी
उसे गल्ल नू तोड लिआ तू

हर इक कूली गल्ल छुपायी
हर इक पत्ती सुक्कणे पायी

मिट्टी दे इस चुल्हे अन्दर
फिरो अग्ग नू फोल लवागे
इक दो फूका मार लवागे
बुज्झी लक्कड बाल लवागे

मिट्टी दे इस चुल्हे अन्दर
सब इश्क दा बोल पवेगा
मेरे जिसम ताबीए अन्दर
दिल दा पाणी खौल पवेगा

आ सज्जण अज खोल्ह पोटली

हरी चाह दी पत्ती वागू
उहीओ तोड गवाईआ गल्ला
उहीओ साभ सुकाईआ गल्ला
इस पाणी विच पा के वेखी
इस दा रग बटा के वेखी

तत्ता घुट्ट इक तू वी पीवी
तत्ता घुट्ट इक मै वी पीवा
उमर-हूनाला अंसा लघाइआ
उमर सिआला लघदा नहीऊँ

आ सज्जण अज गल्ला करीए

## सिआल

जिन्द मेरी ठुरकदी
होठ नीले प गए
ते आत्मा दे पैर वल्ला
कम्बणी चढदी पई

मिट्टी के इस चूल्हे में से
हम कोई चिनगारी ढूंढ लेंगे
एक दो फूँकें मार लेंगे
बुझती लकड़ी फिर से बाल लेंगे

मिट्टी के इस चूल्हे में
दर्द की आंच बोल उठेगी
मेरे जिस्म की हँडिया में
दिल का पानी खौल उठेगा

आ साजन आज खोल पोटली

हरी चाय की पत्तों की तरह
वही तोड़-भँवाई बातें
वही सम्मान सुगन्धी बातें
इस पानी में डालकर देख
इसका रंग बदलकर देख

गर्म घूँट इक तुम भी पीना
गर्म घूँट इक मैं भी पी लूँ
उम्र का ग्रीष्म हमने बिता दिया
उम्र का शिशिर नहीं बीतता

आ साजन आज बातें कर लें

## जाड़ा

मेरी जान ठिठुर रही है
होंठ नीले पड़ गये हैं
आत्मा के पैर की तरफ से
कपकँपी छूट रही है

थरिहा दे बद्दल गरजदे
इस उमर दे असमान ते
वेहडे दे विच्च पैंदे पए
वानून गोहडे बरफ दे

गलीआ दे चिक्कड लंघ के
जे अज तू आवें किते
मैं पैर तेरे धो दिआ

बुत तेरा सूरजी
कम्बल दी कन्नी चुक्क के
मैं हड्डा दा ठार भन्न ला

इक कोली धुप्प दी
मैं डीक ला के पी लवा
ते इक टोटा धुप्प दा
मैं कुक्ख दे विच पा लवा

ते फेर थोर उमर दा
इह सिआल गुजर जाएगा

## सवेर

डाढी उच्ची कन्ध वक्त दी
बडी उचावी भीडी सौडी
रात जिवें लक्कड दी पौडी

लिफ्दे जादे गोल तिलक्कवें
हादसिआ दे सैंआ डण्डे
जिस डण्डे ते पैर टिकादी
उस तो अगला धुट्ट वे फडदी
जिन्द-सवेर उताह नू चढदी

इस उम्र के आसमान पर
बरसों के बादल गरज रहे हैं
कानून जैसे बज्र की गाज
मेरे आँगन में गिर रहे हैं

कीचड़ भरी गलियाँ पार करके
जो तुम यहाँ आ जाओ
मैं तुम्हारे पैर धो दूँ

तुम्हारा सूरज का सा मुख
कम्बल का किनारा उठाकर
मैं हाथ-पाँव सेंक लूँ

एक कटोरा धूप का
मैं एक साँस में पी लूँ
और एक टुकड़ा धूप का
मैं अपनी कोख में रख लूँ

और इस तरह शायद
जन्म जन्म का जाड़ा बीत जाए

## सवेरा

समय की दीवार बहुत ऊँची
लम्बी तंग और अँधियारी
रात जैसे काठ की सीढ़ी

मचकती गोल फिसलाई
हादसों की गई सीढ़ियाँ
जिस सीढ़ी पर पाँव टिकाती
उससे अगली सीढ़ी को थामती
एक सुबह ऊपर को चढ़ती

अबर आशक ऊंधी पायी
बैठा धुन्द दा हुक्का पीवे
सूरज दा इक कोला लैवे
लीका पावे फेर बुझावे

फिर पूरब दी मन्जी झाडे
वद्दल वट्ट कडढ के सारे
नीली चादर करे सवाहरी
गिणे गीटीआ बारो वारी

कदो किसे दा हत्थ छुटकिआ
कदो किसे दा पैर थिडकिया
गल्ल, जिसतरा मूहा गुगी
गल्ल, जिसतरा कन्नो बोली

पूरब दी अज मजी खाली
कोई सवेर बहिण ना आयी
अबर बौरा ढूंड रिहा है
धरती दी हर खुन्दर खायी

## अग्ग दी बात

अग्ग दी इह बात है
तूह इह बात पाई सी
ओही सिगरट जिन्द दी
जो तूं कदे सुलगाई सी

चिणग तेरी देण सी
इह दिल सदा धुखदा रिहा
वक्त कानी पकड के
लेखा कोई लिखदा रिहा

अम्बर-आँगन औंधा बैठा
आज धुन्ध का दूसरा पाँव
सूरज का रथ रोकता अक्सर
सीखें सीख और मुराद

फिर पूरब को लाट झाड़ेगा
बादल जैसी कई सलवटें
नीली चादर झाड़ बिछाना
और सुबह की राह देखेगा

हाथ किसी का कब लगता
पाँव किसी का कब टिकता
बात जिस तरह बिल्कुल सूनी
रात जिस तरह बिल्कुल बहरी

सूरज का लश्कर भारी है
कोई सुबह आज नहीं आया
अम्बर चोरा ढूँढ़ रहा है
धरती की हर तलाश भाई

## आग की बात

यह आग की बात है
तूने यह बात सुनायी थी
यह ज़िन्दगी की वही सिगरेट है
जो तूने कभी सुलगायी थी

चिंगारी तूने दी थी
यह दिल सदा जलता रहा
वक़्त कलम पकड़कर
कोई हिसाब लिखता रहा

चौदा कु मिन्ट होए ने
आ वेख वहीआ इहृनीआ
चौदा कु साल होए ने
आ वेख कलमा कहिदीआ

एस मेरे जिसम अन्दर
साह तेरा चलदा रिहा
धरती गवाही दएगी
धूआं निकलदा रिहा

जिन्द सिगरट वल गयी
महिक मेरे इश्क दी
कुझ तेरे साहा दे विच
कुझ पौण दे विच रल गयी

वेख टोटा आखरी
उँगला दे विच्चो छड्ड दे
सेक मेरे इश्क दा
पोटा ना तेरा छोह लव

जिन्द दा हुण गम नही
इस अग्ग नू सम्भाल लैं
खैर मँगा हत्थ दी
हुण होर सिगरट बाल लैं

## बुरकी

जिन्द-कुडी ने कल्ह रात नू
सुपने दी इक बुरकी भन्नी
पता नही इह खबर किसतरा
पहुँच गयी अबर दे कन्नी

चौदह मिनट हुए हैं
इसका खाता देखो
चौदह साल हुए हैं
इस कलम से पूछो

मेरे इस जिस्म में
तेरा सांस चलता रहा
धरती गवाही देगी
धुआं निकलता रहा

उम्र की सिगरेट जल गयी
मेरे इश्क की महक
कुछ तेरी सांसों में
कुछ हवा में मिल गयी

देखो यह आखिरी टुकड़ा है
उँगलियों में से छोड़ दो
कहीं मेरे इश्क की आंच
तुम्हारी उँगली को न छू ले

जिन्दगी का अब गम नहीं
इस आग को सँभाल ले
तेरे हाथ की खैर मांगती हूँ
अब और सिगरेट जला ले

## निवाला

जिन्द कुड़ी ने कल रात
सपने का इक निवाला तोड़ा
जाने यह खबर किस तरह
आसमान के कानों तक जा पहुँची

वड्डिआ खम्भा खबर सुणी
ते लम्बीआ चुञ्झा खबर सुणी
ते खुढिआ मूहा खबर सुणी
ते तिखिआ नहुँआं खबर सुणी

इस बुरकी दा नगा पिण्डा
इस खुशबू दा वज्जण पाटा
ना कोई मिलिआ मन दा ओहला
ना कोई तन दा झुन्गलमाटा

इक झपटटे बुरकी खुस्सी
दोवें हत्थ वलू घर घत्ते,
इक झपटटे गल्ह झरीटी
नहुँदर वज्जी मूह द उत्ते

मूह दे विच बुरकी दी थावें
रहि गईआ बुरकी दीआ गल्ला
अबर द विच उड्डण पईआ
राता जिवें कालीआ इल्ला

## नाग मणी

डाढा घणा अकल दा जगल
इलम जिवें इक रुख चन्नण दा
मन दा सप्प कौडीआ वाला
मत्थे दे विच्च मणी चमकदी
पौणा द विच्च फण फैलाया

पोले पैर सपाधा आया
होठा उत्ते बीन इश्क दी
हत्थ आस दी भही पच्छी
कच्चा दुँध मुहब्बत वाला
मन दा सप्प पटारी पाया

बैठ सपैला इक चुराहे
बीन वजावे सप्प खिडाव
वदे सप्प नू गल विच पावे
हस्से राग अते विख रोवे
सारा लोक तमाशे आया

## कम्वणी

धरती ने अज वरत खोल्हणा
दिल दी थाली कौण परोसे
गीता वाले चौल छडदिआ
कम्वण लग्गी उवखली

होणी ने अज रू पिंजाइआ
जिओ जिओ चरखा घूकर देवे
कदी जावे जिंद जुलाहो
कदी जावे तक्कली

अम्वर दी अज पौडी कम्वे
तारे उतरण वाहो दाही
किहडे मन दे महला अन्दर
पई अचानक भउजली

किस पापी ने तीर चलाया
इश्क दा जगल सहम गिआ है
डरदी कम्वदी भज्ज गयी है
यादा दी मिरगावली

## दावत

अकल इलम ने मिट्टी गोई
कलम मेरी घुमिआरी होई
गीत जिसतरा सागर कूज़े
हुणे हुणे इस चॅक तो लाहे

दिल दी भट्ठी वालण पाया
दोही हत्थी उमर खरच के
कडढी असा शराब इश्क दी
महिफ़ल दे विच्च लै के आये

सदीआ ने अज हउका भरिआ
किहा सराप दित्तोई सानू
जिंद कुडी अज विट्टर बैठी
किसे घुट्ट नू मूह ना लाये

इस दावत नू की कुझ कहीए
इश्क शराब इसतरा जापे
हर इक जाम दीआ अक्खा विच्च
जीकण गट गट अथरू आये

## कुफ़र

अज असा इक दुनीआं वेची
ते इक दीन विहाज लिआये
गल्ल कुफर दी कीती

सुपने दा इक थान उणाया
गज कु कपडा पाड लिआ, ते
उमर दी चोली सीती

## दावत

अपने जन्म की माटी भीगी
कलम मेरी कुम्हारिन हुई
गीत जिस तरह गागर पके
अभी-अभी पाक से आये

दिल की भट्ठी आग जलायी
दोनों हाथों उमर भर कर
एक शराब हज़ार आत्मा
महफ़िल में हम लेकर आये

नदिया ने विश्वास लिया इक
ऐसा साथ लिया है हमने
जीवन-यात्रा रूठ गयी है
एक घूँट न होंठ छुआये

इस दावत का क्या सिला दें
इश्क़-शराब इस तरह महँगी
हर इक जाम की कीमत में हो
जैसे कुछ आँसू भर आये

## कुफ़्र

आज हमने एक दुनिया बेची
और एक दीन ख़रीद लिया
हमने कुफ़्र की बात की

सपनों का एक थान बुना था
एक गज कपड़ा फाड़ लिया
और उम्र की चोली सी ली

अज असा अवर दे घडिओ
यह्ल दी इच चम्यणी लाही
घुट्ट चानणी पीती

गीता नाल चुका जावांगे
इह जु असां मोत दे कोला
घडी हुधारी लीती

## इक मुकाम

कलम ने अज तोडिआ गीता दा काफीआ
इश्क मेरा पहुँचिया इह केहडे मुकाम ते ।

वेख नजरा वालिआ कि वहनी आ साहमणे
तली विचा हिजर दी छिलतर नू कडद दे ।

जिस हनेरे तो सिवाये होर कुच ना कत्तिआ
उह मुहब्बत दे गयी किरणा अटेर के

उट्ठ आपणे घडे चो पाणी दा कौल देह
धो लवागी बैठ के राह्वा दे हादस

## रोशनी

हिजर दी इस रात विच्च
कुछ रोशनी औंदी पई
फेर बत्ती याद दी
कुछ होर उच्ची हो गई ।

आज हमने आसमान के घड़े से
बादल का ढकना उतारा
और एक घूंट चांदनी पी ली

यह जो एक घड़ी हमने
मौत से उधार ली है
गीतों से इसका दाम चुका देंगे

## एक मुकाम

कलम ने आज गीतों का काफिया तोड़ दिया
मेरा इश्क यह किस मुकाम पर आ गया है

देख नजरवाले, तेरे सामने बैठी हूँ
मेरे हाथ से हिज्र का कांटा निकाल दे

जिसने अँधेरे के अलावा कभी कुछ नहीं बुना,
वह मुहब्बत आज किरनें बुनकर दे गयी

उठो ! अपने घड़े से पानी का एक कटोरा दो
राह के हादसे मैं इस पानी से धो लूंगी

## रोशनी

हिज्र की इस रात मे
कुछ रोशनी-सी आ रही है
शायद याद की बत्ती
कुछ और ऊँची हो गयी है

इक हादसा, इक जख़म
ते इक चीस दिल दे कोल सी
रात नूं इह तारिआं दी
रसम ज़रवां दे गयी

नज़र दे असमान तो
है टुर गया सूरज किते
चन्न विच पर ओस दी
खुशबू अजे औंदी पई

रल गई सी एस विच
इक बून्द तेरे इश्क दी
इस लई मैं उमर दी
सारी कुड़ित्तण पी लई

## इक गल्ल

सुच्चा दुद्ध मुहब्बत मेरी
चिट्टे चावल बरिहा वाले
माजी धोती दिल दी हाडी
दुनीआ जीवण गिल्ली लक्कड
सारी वस्त ब्वाख गयी है

रात जिवें पित्तल दी कौली
चिट्टे चन्न दी कली लहि गई
अज कलपना कसर गई है
सुपना जीवण कसर जाए
नींदर जिवें बुडाहद गई है

एक हादसा, एक जख्म
एक टीस दिल के पास थी
सितारों की रकम ने
रात को इसे जरब दे दी

नजर के आसमान से
सूरज कहीं दूर चला गया
पर अब भी चाँद में
उसकी खुशबू आ रही है

तेरे दर्द की एक बूँद
इसमें मिल गयी थी
इसलिए मैंने उम्र की
सारी कड़वाहट पी ली

## एक बात

सुच्चे दूध जैसी मेरी मुहब्बत
चिट्टे चावल बरसांवे
माँजी धुली दिल की हाँडी
दुनिया जैसे गीली लकड़ी
सारी वस्तु धुआँख गई है

रात जैसे पीतल की कटोरी है
चाँद की सफेद कलई उतर गयी
कल्पना पितरा गयी है
सपना कसरा गया है
और सारी नींद कड़वा गयी है

जिद-वुही दे अग मोवले
यादा जिवें सोटीआ छापा
उगला दे विच चीघा पईआ
समिआ दे सुनियारे कोला
रेती जिवें सडाच गई है

ठरदा जाए इश्व दा पिंडा
गीत दा झग्गा वीवण सीवां
उधड गया खिआल तरोपा
वलम-सूई दा नक्वा टुट्टा
सारी गल्ल गुआच गयी है

## खुशी

दूरा विधरा वाज सुणीवी
'वाज जिसतरा तेरी होवे
व ना ने इक हऊका भरिआ
वम्बण लग्गी जिन्द सिआणी

खुशा अजाणी हत्थ छुडा वे
दोवें निक्खीआ बाहवा अडडी
ईवण दौडी, जीकण कोई
बालडी दौडे परो बाहणी

पहिला व डा सस्कार दा
दूजा व डा लाव लाज दा
तीजा व डा धन दौलत दा
खतरे जीवण वई छिलतरा

तलीआ विचो व डे वढदी
पोटे घुटदी लहू पूझदी

ज़िंदगी के हाथ में
यादें जैसे सँकरी अँगूठी
उँगली में चीह्न पड़ गयी
समय के सुनार से
रेती जैसे खो गयी है

दरद का बदन ठिठुर रहा है
गीत का कुरता कैसे सीऊँ
खयालों का धागा उलझ गया है
कलम की सूई टूट गयी है
और सारी बात खो गयी है

## खुशी

दूर कहीं से आवाज़ आयी
आवाज़ ज़रा तेरी हो
कानों ने गहरी साँस ली
जीवन-यात्रा काँप उठी

मासूम खुशी हाथ छुड़ाकर
दोनों नन्ही बाहें फैलाकर
एक बालिका की तरह
नंगे पाँव भाग उठी

पहला काँटा संस्कार का
दूसरा काँटा लोक-लज्जा का
तीसरा काँटा धन दौलत का
खतरे जैसे कितने काँटे

तलवों से काँटे निकालती
पोर दबाती लहू पोंछती

मीला मीला पैर सगादी
अप्पड पहुँची सुनी निमाणी

अगला पैर अगाह नू जाव
पिछला पैर पिछाह नू आवे
'वाज जिसतरा असला तेरी
नज़र जिसतरा बही वेगानी

दोचित्ती दा तिसा भ ड़ा
महड़ी मे विच ईयण सुभा
अक्ल इलम दा नहूँ हारिआ
सुभ गया है कित्या ताणी

नाग पैर सुज्जदा जावे
ज़हिर जिहा फैलदा जावे
हक्की वक्की मुज्ज बैठी
गेण लग्ग पई सुरी अज्जाणी

## साल मुबारक ।

जिवें सोच दी कघी विच्चो
टुट्ट गया इक ददा
जिवें समझ द झग्गे उत्ते
लॅग गयी इक सुघी
जिवें सिदक दी अख विच अज
चुभ गया इक तीला
नीदर ने जिआ उगला दे विच
सुपने दा इक कोला फड़िआ
नवा साल अज ईकण चढ़िआ

मीलों चोगा लँगड़ाती हुई
मासूम मुन्नी यहाँ आ पहुँची

अगला पाँव आगे को बढ़े
पिछला पाँव पीछे को मुड़े
आवाज़ जैसे बिलकुल तेरी
नज़र जैसे बिलकुल बेगानी

असमंजस का तीखा काँटा
एड़ी में इस तरह चुभ गया
अक्ल इल्म के नाखून हार गए
जाने काँटा कहाँ तक उतर गया

सारा पाँव सूज गया है
ज़हर-सा फैल रहा है
हैरान परेशान ज़मीन पर बैठी
मासूम मुन्नी रो उठी है

## साल मुबारक

जैसे सोच की कंघी में से
एक दंदा टूट गया
जैसे समझ के कुर्ते का
एक चीथड़ा उड़ गया
जैसे सिदक की आँखों में
एक तिनका चुभ गया
नींद ने जैसे अपने हाथों में
सपने का जलता कोयला पकड़ लिया
नया साल कुछ ऐसे आया

जीवण दिल दी पकिा विच्चा
बुझ गया इक अक्खर
जिआ वियोग दे कागज उत्ते
डुल्ह गई अज सिआही
जिवें सम दे होंटा विचा
निकल गया इक हउका
आदम जात दीआ अक्खा विच
जीवण कोई अथरु अड़िआ
नवा साल अज ईकण चढ़िआ

जिवें इशक दी जीभ दे उत्ते
उठ पिआ इक छाला
सभिअता दीआ बाहवा विचो
भज्ज गयी इक चूडी
तवारीख दी मुंदरी विच्चा
डिग्ग पिआ इक थेवा
धरती न जिऊं अंबर दा इक
वडा उदास जिहा खत पढ़िआ
नवा साल अज ईकण चढिआ

## माया

प्रसिद्ध चित्तरकार विनसैंट वानगाग दी कलपित प्रमिका माया नू !

परीए नी परीए !
हूरा शाहजादीए !
गोरीए विनसैंट दीए !
सच किओ बणदी नही ?

हुसन काहदा ! इश्क काहदा !
तू कही अभिसारिका !

जैसे दिल के फिकरे से
एक अक्षर बुझ गया
जैसे विश्वास के कागज़ पर
सियाही गिर गयी
जैसे समय के होंठो से
एक गहरी साँस निकल गयी
और आदमज़ात की आँखों में
जैसे एक आँसू भर आया
नया साल कुछ ऐसे आया

जैसे इश्क की ज़बान पर
एक छाला उठ आया
सभ्यता की बाँहों में से
एक चूड़ी टूट गई
इतिहास की अँगूठी में से
एक नीलम गिर गया
और जैसे धरती ने आसमान का
एक बड़ा उदास-सा ख़त पढ़ा
नया साल कुछ ऐसे आया

## माया

प्रसिद्ध चित्रकार विंसेण्ट वानगाग की कल्पित प्रेमिका माया से !

अप्सरा ओ अप्सरा !
शाहज़ादी ओ शाहज़ादी !
विंसेण्ट की गोरी !
तुम सच क्यों नहीं बनती ?

यह कैसा हुस्न ! और कैसा इश्क !
और तू कैसी अभिसारिका !

अपणे किसे महिबूब दी
आवाज़ तू सुणदी नही

दिल द अन्दर चिणग पा के
साह जदो लन्घा कोई
सुलगदे अंगिआर कितने
तू कदे गिणदी नही

काहदा हुनर ! काहदी कला !
तरना है इह इक जीऊण दा
सागर तखईअल दा कदे
तू कदे मिणदी नही

परीए नी परीए !
हूरा शाहज़ादीए !
खिआल तेरा पार ना—
उरवार देंदा है

रोज़ सूरज ढूढदा है
मूह किते दिसदा नही
मूह तेरा जो रात नू
इकरार देंदा है

तडप किसनू आख दे ने
तू नही इह जाणदी
क्यो किसे तो जिन्दगी
कोई वार देंदा है !

दोवें जहान आपणे
लादा है कोई खेड ते
हसदा है नामुराद
ते फिर हार देंदा है।

परीए नी परीए !
हूरा शाहज़ादीए !

लक्या विआल इसतरा
औणगे टुर जाणगे

अरगवानी ज़हिर तेरा
रोज़ कोई पी लवेगा
नकश तेरे रोज़ जादू
इसतरा कर जाणगे

हस्सेगी तेरी कलपना
तडपेगा कोई रात भर
शाला दे साल इसतरा
इसतरा खुर जाणगे

हुनर मुक्खा रोटी ए !
प्यार मुक्खा गोरी ए !
कितने कु तेर वानगाग
इसतरा भर जाणगे !

परीए नी परीए !
हूरा शाहज़ादीए !
हुसन काहदी खेड है
इश्क जद पुगदे नही

रात है काली बडी
उमरा किसे ने बालीआ
चन सूरज कहे दीवे
अजे वी जगदे नही

बुत्त तेरा सोहणीए !
ते इक सिट्टा कणक दा
काहदीआ इह धरतीआ
अजे वी उगद नही

हुनर मुक्खा रोटीए !
प्यार मुक्खा गोरीए !
काहदा है रुख निज़ाम दा
फल कोई लगदे नही ।

इस तरह लाखों सवाल
आयेंगे, चले जायेंगे

तेरा अरग़वानी ज़हर
कोई रोज़ पी लेगा
और तेरे नक्श हर रोज़
जादू कर जायेंगे

तेरी कल्पना हँसेगी
कोई रात-भर तड़पेगा
और बरस के बरस
इस तरह बीत जायेंगे

हुनर भूखा है ए रोटी !
प्यार भूखा है, ए गोरी !
तेरे कितने बानगाग
इस तरह मर जायेंगे !

अप्सरा ओ अप्सरा !
शहज़ादी ओ शहज़ादी !
हुस्न कैसा खेल है
कि इश्क जीत नहीं पाता

रात जाने कितनी काली है
उम्र को भी जला के देख लिया
चाँद सूरज कैसे चिराग हैं
कोई जल नहीं पाता

ए अप्सरा ! तुम्हारा बुत
और गेहूँ की एक बाली
यह कैसी धरतियाँ है
कुछ भी उग नहीं पाता

हुनर भूखा है, ए रोटी !
प्यार भूखा है, ए गोरी !
निज़ाम का पेड़ कैसा है
जैसे कोई फल नहीं लगता।

8954

## हादसा

वर्हिा की इक आरी हृस्स
हादसिया दे तिगे ददे
अचणचेती पावा टुट्टा
अम्बर दी इस चौंकी उत्ता
डिग पिआ शीशे दा सूरज
अक्खा विच्च ककरा पईआ
नीझ मेरी अज जखमी होई
दुनीआ शाहिद अजे वी वस्से
नीझ मेरी नू कुछ ना दिस्से

## दुद्ध दी बून्द

मौत मेरी इक गल्ल चरोकी
कदी कदी मैं उट्ठा सोचा
चल्ला—फुल प्रवाह आवा मैं
लाशा दा करजा लाह आवा मैं

हर घटना, समझ सकदी हा
इक घटना समझ नही सकदी

लाश नू ढुन्दी मुक्ख लाश दी
बाझ ना होवे कुक्ख लाश दी

हारे कुक्ख लाश दी हारे
मोई कुक्ख नू ममता मारे

लाश दा करजा लाह सकदी हां
कुक्ख दा करजा कौण उतारे

कदे कदे मैं उठ्ठा सोचा
कुक्ख दी लाल वही नू पाडा
अपणा दमखत आप छुपावा
इस करजे तो मुक्कर जावा

उठदी पैर दहलीजे रखदी
कुक्ख दी चोरी मारे मैंनू
लाश मेरी दी छाती विच्चा
सिम्म पवे इक बूंद दुद्ध दी

सरदल अपनी था तो हिल्ले
उसदी थावें गैर खलोवे
हझुआ नू कोई तर सकदा ए
दुद्ध दी बूंद पार ना होवे।

## रात मेरी

रात मेरी जागदी
तेरा खयाल सौं गया

सूरज दा रुक्ख खडा सी
किरना किसे ने तोडीआ

चन्न दा गोटा किसे ने
अम्बर तों अज उधेडिआ

किआ किसे दी नींद नू
सुपने बुलावा दे गए
तारे सलोते रह गए
अम्बर ने बूहा ढो लिआ

इह जखम मेरे इश्क दे
सीते सी तेरी याद न
अज तोड़ के टाके असां
धागा वी तैंनू मोड़िआ

कितनी कु दरदनाक है
आज बीड़ मेरे इश्क दी
सभना उडीका दा असां
पत्तरा न्हूदे 'चा पाडिआ

धरती दा हऊका निकलिआ
असमान ने सिसकी भरी
फुल्ला दा सी इक काफिला
तत्ते थलां' चा गुजरिआ

वणक दी इक महिक सी
बारूद ने अज पी लई
ईमान सी इक अमन दा
ओह वी किते विकदा पिआ

दुनिआ दे चानण नू अजे
सदीआं उलाभे देंदीआं
इस प्यार दी रुत्ते तुसां
नफरत नू कीकण बीजिआ

इनसान दा इह खून है
इनसान नू पुच्छदा पिआ

